"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 19 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 11 मई 2018—वैशाख 21, शक 1940

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 16 मार्च 2018

क्रमांक ई 1-01/2018/एक-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्रीमती ऋचा शर्मा, भा.प्र.से. (1994), प्रमुख सचिव, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग को उनके वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त प्रमुख सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

2. भारत सरकार, कार्मिक एवं प्रशिक्षण विभाग के आदेश क्रमांक 33/03/2018-EO (SM-I), दिनांक 07 मार्च, 2018 के अनुक्रम में श्री विकास शील, भा.प्र.से. (1994), प्रमुख सचिव, स्कूल शिक्षा विभाग तथा अतिरिक्त प्रभार अध्यक्ष, छ.ग. माध्यमिक शिक्षा मंडल, प्रमुख सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग की सेवायें कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से पांच वर्ष की अवधि के लिये भारत सरकार, कार्मिक एवं प्रशिक्षण विभाग, नई दिल्ली को संयुक्त सचिव, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग के पद पर नियुक्ति हेतु तत्काल प्रभाव से सौंपी जाती है.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2018.

3. श्री गौरव द्विवेदी, भा.प्र.से. (1995), महानिदेशक, छ.ग. प्रशासन अकादमी, रायपुर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त सचिव, स्कूल शिक्षा विभाग के पद पर पदस्थ करते हुए अध्यक्ष छ.ग. माध्यमिक शिक्षा मंडल का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

श्री गौरव द्विवेदी, भा.प्र.से. (1995) द्वारा सचिव, स्कूल शिक्षा विभाग का पदभार ग्रहण करने के दिनांक से श्री हेमंत कुमार पहारे, भा.प्र.से. (2002), सचिव, संसदीय कार्य एवं अतिरिक्त प्रभार जनशिकायत निवारण विभाग तथा सचिव, स्कूल शिक्षा विभाग केवल सचिव, स्कूल शिक्षा विभाग के अतिरिक्त प्रभार से मुक्त होंगे. शेष प्रभार यथावत् रहेगा.

4. डॉ. एम. गीता, भा.प्र.से. (1997), सचिव, छ.ग. शासन, महिला एवं बाल विकास विभाग तथा अतिरिक्त प्रभार आयुक्त-सह-संचालक, महिला एवं बाल विकास को उनके वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त महानिदेशक, छ.ग. प्रशासन अकादमी का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

नया रायपुर, दिनांक 8 अप्रैल 2018

क्रमांक ई 1-01/2018/एक-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री एस. भारतीदासन, भा.प्र.से. (2006), कलेक्टर, जिला-जांजगीर-चांपा को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त संचालक, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण के पद पर पदस्थ करते हुए प्रबंध संचालक, छ.ग. राज्य नागरिक आपूर्ति निगम, रायपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

2. श्री नीलम नामदेव एक्का, भा.प्र.से. (2006), कलेक्टर, जिला-मुंगेली को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त अपर आयुक्त, दुर्ग संभाग, दुर्ग के पद पर पदस्थ करता है.

श्री नीलम नामदेव एक्का, भा.प्र.से. द्वारा अपर आयुक्त, दुर्ग संभाग, दुर्ग का पदभार ग्रहण करने के दिनांक से अपर आयुक्त, दुर्ग संभाग, दुर्ग के असंवर्गीय पद को राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियमावली, 2016 के नियम-12 के तहत प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

3. श्री जनक प्रसाद पाठक, भा.प्र.से. (2007), पंजीयक, सहकारी संस्थाएं तथा अतिरिक्त प्रभार महानिरीक्षक, पंजीयन एवं मुद्रांक को कलेक्टर, जिला-बलौदाबाजार-भाटापारा के पद पर पदस्थ करता है.

4. श्री राजेश सिंह राणा, भा.प्र.से. (2008), कलेक्टर जिला-बलौदाबाजार-भाटापारा को संचालक, महिला एवं बाल विकास के पद पर पदस्थ करते हुए संचालक, छ.ग. प्रशासन अकादमी का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

श्री राजेश सिंह राणा, भा.प्र.से. द्वारा संचालक, महिला एवं बाल विकास का कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से डॉ. एम. गीता, भा.प्र.से. (1997), सचिव, महिला एवं बाल विकास तथा अतिरिक्त प्रभार आयुक्त-सह-संचालक, महिला एवं बाल विकास एवं महानिदेशक, छ.ग. प्रशासन अकादमी केवल आयुक्त-सह-संचालक, महिला एवं बाल विकास के अतिरिक्त प्रभार से मुक्त होंगी. शेष प्रभार यथावत रहेगा.

5. श्री नीरज कुमार बंसोड़, भा.प्र.से. (2008), कलेक्टर, जिला-कबीरधाम को कलेक्टर, जिला-जांजगीर-चांपा के पद पदस्थ करता है.

6. श्री महादेव कावरे, भा.प्र.से. (2008), महाप्रबंधक, नया रायपुर विकास प्राधिकरण तथा अतिरिक्त प्रभार मुख्य कार्यपालन अधिकारी, रायपुर विकास प्राधिकरण को कलेक्टर, जिला-बेमेतरा के पद पर पदस्थ करता है.

7. श्री हीरालाल नायक, भा.प्र.से. (2008), अपर कलेक्टर, जिला-बस्तर तथा अतिरिक्त प्रभार कुल सचिव, बस्तर विश्वविद्यालय, जगदलपुर को कलेक्टर, जिला-बलरामपुर-रामानुजगंज के पद पर पदस्थ करता है.

8. श्री अवनीश कुमार शरण, भा.प्र.से. (2009), कलेक्टर, जिला-बलरामपुर-रामानुजगंज को कलेक्टर, जिला-कबीरधाम के पद पर पदस्थ करता है.

9. श्री सुनील कुमार जैन, भा.प्र.से. (2009), प्रबंध संचालक, छ.ग. राज्य नागरिक आपूर्ति निगम, रायपुर को पंजीयक, सहकारी संस्थाएं के पद पर पदस्थ करता है.

10. श्री डोमन सिंह, भा.प्र.से. (2009), संचालक, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण को कलेक्टर, जिला-मुंगेली के पद पर पदस्थ करता है.

11. श्री के. डी. कुंजाम, भा.प्र.से. (2009), अपर कलेक्टर, जिला-बिलासपुर तथा अतिरिक्त प्रभार मुख्य कार्यपालन अधिकारी, सीपत विशेष क्षेत्र विकास प्राधिकरण, सीपत को संचालक, ग्रामोद्योग के पद पर पदस्थ करते हुए प्रबंध संचालक, छ.ग. हस्तशिल्प विकास बोर्ड का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

श्री के. डी. कुंजाम, भा.प्र.से. द्वारा संचालक, ग्रामोद्योग तथा अतिरिक्त प्रभार प्रबंध संचालक, छ.ग. हस्तशिल्प विकास बोर्ड का कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से श्री हेमंत कुमार पहारे, भा.प्र.से. (2002), सचिव संसदीय कार्य विभाग तथा अतिरिक्त प्रभार सचिव, जनशिकायत निवारण विभाग, सचिव, ग्रामोद्योग विभाग, संचा., ग्रामोद्योग, प्रबंध संचा., छ.ग. हस्तशिल्प विकास बोर्ड तथा प्रबंध संचालक, छ.ग. हाथकरघा विकास एवं विप. सह. संघ मर्या., केवल संचालक, ग्रामोद्योग तथा प्रबंध संचालक, छ.ग. हस्तशिल्प विकास बोर्ड के अतिरिक्त प्रभार से मुक्त होंगे. शेष प्रभार यथावत् रहेगा.

श्री के. डी. कुंजाम, भा.प्र.से. द्वारा संचालक, ग्रामोद्योग का पदभार ग्रहण करने के दिनांक से संचालक, ग्रामोद्योग के असंवर्गीय पद को राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियमावली, 2016 के नियम-12 के तहत प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

12. श्री कार्तिकेय गोयल, भा.प्र.से. (2010), कलेक्टर, जिला-बेमेतरा को महानिरीक्षक, पंजीयन एवं मुद्रांक के पद पर पदस्थ करते हुए संचालक, संस्थागत वित्त का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

श्री कार्तिकेय गोयल, भा.प्र.से. द्वारा संचालक, संस्थागत वित्त का कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से डॉ. कमलप्रीत सिंह, भा.प्र.से. (2002) सचिव, वाणिज्य एवं उद्योग विभाग तथा अतिरिक्त प्रभार सचिव, वित्त विभाग तथा संचालक, संस्थागत वित्त केवल संचालक, संस्थागत वित्त के अतिरिक्त प्रभार से मुक्त होंगे. शेष प्रभार यथावत् रहेगा.

श्री कार्तिकेय गोयल, भा.प्र.से. द्वारा महानिरीक्षक, पंजीयन एवं मुद्रांक का पदभार ग्रहण करने के दिनांक से महानिरीक्षक, पंजीयन एवं मुद्रांक के असंवर्गीय पद को राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियमावली, 2016 के नियम-12 के तहत प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के वरिष्ठ वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

13. श्री पदुम सिंह एल्मा, भा.प्र.से. (2010), अपर कलेक्टर, जिला-रायपुर को अपर आयुक्त, श्रम के पद पर पदस्थ करते हुए सचिव, भवन एवं अन्य सन्निर्माण कर्मकार कल्याण मंडल का अतिरिक्त प्रभार सौंपे जाने हेतु उनकी सेवायें श्रम विभाग को सौंपता है.

श्री पदुम सिंह, भा.प्र.से. द्वारा अपर आयुक्त, श्रम का पदभार ग्रहण करने के दिनांक से अपर आयुक्त, श्रम के असंवर्गीय पद को राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियमावली, 2016 के नियम-12 के तहत प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के वरिष्ठ वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

14. श्री रमेश शर्मा, भा.प्र.से. (2010), संचालक, भू-अभिलेख तथा अतिरिक्त प्रभार उप सचिव, राजस्व, संचालक, मुद्रण एवं लेखन सामग्री को उप सचिव, मुख्य सचिव कार्यालय पदस्थ करते हुए संचालक, भू-अभिलेख का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

15. श्री रितेश कुमार अग्रवाल, भा.प्र.से. (2012), मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, बस्तर को मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, धमतरी पदस्थ करता है.

16. श्री गौरव कुमार सिंह, भा.प्र.से. (2013), मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, धमतरी को मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, दुर्ग पदस्थ करता है.

17. श्री प्रभात मलिक, भा.प्र.से. (2015), अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), मानपुर-मोहला, जिला-राजनांदगांव को मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, बस्तर पदस्थ करता है.

18. श्री आलोक कटियार, भा.व.से. (1993), प्रबंध संचालक, छ.ग. खादी एवं ग्रामोद्योग बोर्ड, रायपुर को मुख्य कार्यपालन अधिकारी, रायपुर विकास प्राधिकरण के पद पर पदस्थ करता है.

19. श्री आलोक अवस्थी, भा.प्र.से. (2002), प्रबंध संचालक, छ.ग. राज्य बीज एवं कृषि विकास निगम को इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 04-04-2018 में संशोधन करते हुए अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त प्रबंध संचालक, छ.ग. खादी एवं ग्रामोद्योग बोर्ड, रायपुर के पद पर पदस्थ करता है.

श्री आलोक अवस्थी, भा.प्र.से. द्वारा प्रबंध संचालक, छ.ग. खादी एवं ग्रामोद्योग बोर्ड, रायपुर का पदभार ग्रहण करने के दिनांक से प्रबंधन संचालक, छ.ग. खादी एवं ग्रामोद्योग बोर्ड, रायपुर के असंवर्गीय पद को राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियमावली, 2016 के नियम-12 के तहत प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के अधिसमय वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

20. श्रीमती जयश्री जैन, रा.प्र.से. (2005), उप सचिव, मुख्य सचिव कार्यालय को उनके वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ संचालक, मुद्रण एवं लेखन सामग्री का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अजय सिंह**, मुख्य सचिव.

---

## ऊर्जा विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 17 जुलाई 2017

क्रमांक 1816/एफ-21/13/तेरह-2/2014.—छत्तीसगढ़ शासन द्वारा अधिसूचना क्रमांक 2020/एफ 21/13/09/13/2/ऊ.वि. दिनांक 29-10-2010 से विद्युत अधिनियम 2003 के अंतर्गत छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मण्डल के पुनर्गठन उपरांत गठित उत्तरवर्ती चार विद्युत कंपनियों यथा छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर जनरेशन कंपनी मर्यादित, छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर ट्रांसमिशन कंपनी मर्यादित, छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर डिस्ट्रीब्यूशन कंपनी मर्यादित तथा छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर होल्डिंग कंपनी मर्यादित, रायपुर के लिए प्रारंभिक तुलनपत्र (Opening Balance Sheet) अधिसूचित की गई है.

छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर होल्डिंग कंपनी द्वारा तत्कालीन छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मण्डल हेतु दिनांक 31-12-2008 की स्थिति में ऑडिट उपरांत ओपनिंग बैलेन्सशीट उपलब्ध करायी गई है. यत: राज्य शासन की यह राय है कि उक्त आडिटेड ओपनिंग बैलेन्सशीट के आधार पर उपरोक्त वर्णित कंपनियों के लिए अंतिम प्रारंभिक तुलनपत्र (Final Opening Balance Sheet) अधिसूचित किया जाना आवश्यक एवं समीचीन है.

अतएव, राज्य शासन, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मण्डल अंतरण योजना नियम 2010 के खण्ड-(7) के उपखण्ड-(ञ) द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए, तथा पूर्व में जारी विभाग की अधिसूचना क्रमांक 2020/एफ 21/13/09/13/2/ऊ.वि. दिनांक 29-10-2010 को अतिक्रमित करते हुए, पैरा-1 में वर्णित कंपनियों के लिए, परिशिष्ट-एक में दर्शाये अनुसार अंतिम प्रारंभिक तुलनपत्र (Final Opening Balance Sheet) अधिसूचित करती है.

यह अधिसूचना तत्काल प्रभावशील होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एम. एस. रत्नम,** विशेष सचिव.

परिशिष्ट—एक

## छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मण्डल अंतरण योजना नियम 2010 के अनुसार गठित उत्तरवर्ती विद्युत कंपनियों हेतु दिनांक 01.01.2009 की स्थिति में अंतिम प्रारंभिक तुलनपत्र (फाईनल ओपनिंग बैलेन्सशीट)

(रू. करोड़ में)

| क्र. | विवरण | दिनांक 31.12.2008 की स्थिति में छ0 रा0 विद्युत मण्डल का अंकेक्षित तुलनपत्र | समायोजन | छ0 रा0 विद्युत उत्पादन कंपनी लिमिटेड | छ0 रा0 विद्युत पारेषण कंपनी लिमिटेड | छ0 रा0 विद्युत वितरण कंपनी लिमिटेड | छ0 रा0 विद्युत होल्डिंग कंपनी लिमिटेड |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| **अ** | **आस्तियां** | | | | | | |
| 1 | स्थिर आस्तियां | 6,252.97 | 4.73 | 3,614.93 | 884.21 | 1,749.23 | 9.33 |
| 2 | घटायें: अवक्षयण | 1,798.46 | - | 914.73 | 236.41 | 646.74 | 0.58 |
| 3 | शुद्ध स्थिर आस्तियां | 4,454.51 | 4.73 | 2,700.20 | 647.80 | 1,102.49 | 8.75 |
| 4 | प्रगति में पूंजीगत कार्य | 2,020.05 | (117.83) | 560.07 | 660.99 | 681.16 | - |
| 5 | आमूर्त एवं अन्य आस्तियां | 8.87 | - | 8.87 | - | - | - |
| 6 | सहायक कंपनियों में विनिधान | - | - | - | - | - | 3,760.27 |
| 7 | विनिधान | 272.69 | 393.71 | 74.08 | 15.97 | 84.42 | 491.93 |
| 8 | स्टाक | 219.91 | 1.51 | 178.88 | 8.54 | 29.24 | 4.76 |
| 9 | विद्युत प्रदाय के संबंध में प्राप्तियां | 1,151.02 | - | - | - | 1,151.02 | - |
| 10 | नगदी एवं बैंक | (67.85) | - | 4.99 | 0.19 | 23.11 | (96.14) |
| 11 | अंतर कंपनी प्राप्तियां/देय | - | - | (38.28) | (10.56) | (47.23) | 96.07 |
| 12 | उधार और अग्रिम | 1,050.63 | - | 503.12 | 134.44 | 411.11 | 1.96 |
| 13 | अन्यान्य प्राप्तियां | 216.39 | 53.25 | (12.24) | 1.37 | 63.49 | 217.02 |
| 14 | उपभोक्ताओं से प्रतिभूति निक्षेप | (472.89) | - | - | - | (472.89) | - |
| 15 | अन्य चालू दायित्व | (2,196.82) | 157.89 | (729.18) | (262.77) | (1,038.26) | (8.72) |
| 16 | सरकार से प्राप्य सहायिकी | 669.01 | (253.68) | 133.31 | 41.54 | 240.48 | - |
| | **कुल आस्तियां ( 3 से 16)** | **7,325.52** | **239.58** | **3,383.82** | **1,237.51** | **2,228.14** | **4,475.90** |
| **ब** | **दायित्व** | | | | | | |
| 1 | राज्य सरकार से कुल निधियां<br>अ उधार | 740.78 | (136.78) | 296.62 | 92.44 | 214.94 | - |
| | ब अंशपूंजी | 23.12 | (23.12) | | | | |
| 2 | अभिदाय, अनुदान और सहायिकी | 1,345.75 | (1,241.96) | - | 103.79 | - | - |
| 3 | आरक्षित और आरक्षित निधियां | 178.47 | (178.47) | - | - | - | - |
| 4 | अधिशेष + अंशपूंजी समायोजन | 2,914.97 | 1,560.92 | 1,230.26 | 749.05 | 1,780.96 | 715.62 |
| 5 | उप–योग: अंशपूंजी | 3,116.56 | 1,359.33 | 1,230.26 | 749.05 | 1,780.96 | 4,475.90 |
| 6 | पूंजी दायित्वों पर शोध्य संदाय | 504.29 | (117.25) | 181.02 | 56.43 | 149.58 | - |
| 7 | पूंजी दायित्व | 1,618.14 | 376.24 | 1,675.92 | 235.80 | 82.66 | - |
| | **कुल दायित्व (1अ+2+5+6+7)** | **7,325.52** | **239.58** | **3,383.82** | **1,237.51** | **2,228.14** | **4,475.90** |

Naya Raipur, the 17th July 2017

No. 1816/F-21/13/13-2/2014.—Government of Chhattisgarh vide its notification No. 2020/F 21/13/09/13/2/ED dated 29-10-2010 had notified opening balance sheet for the four successor power companies i.e. Chhattisgarh State Power Generation Company limited Raipur, Chhattisgarh State Power Transmission Company limited Raipur, Chhattisgarh State Power Distribution Company Limited Raipur and Chhattisgarh State Power Holding Company Limited Raipur established after the restructuring of Chhattisgarh State Electricity Board as per the provisions of Electricity Act, 2003.

Chhattisgarh Stae Power Holding Company Limited has provided balance sheet after audit of erstwhile Chhattisgarh State Electricity Board as on 31-12-2008. Hence, State Government is of the opinion that based on the said audited balance sheet it is necessary to notify final opening balance sheet of the above four companies.

Therefore, in exercis of the powers conferred by sub-clause (j) of clause (7) of Chhattisgarh State Electricity Board Transfer Rules, 2010, and in supersession of previous notification No. 2020/F-21/13/09/13/2/ED dated 29-10-2010, State Government, hereby notifies final opening balance sheet as indicated in Annexure-I, for companies specified in Para-1.

This notification shall be immediately effective.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
M. S. RATNAM, Special Secretary.

**Annexure – I**

**Opening Balance Sheet as on 01.01.2009 of successor Power Companies established as per provisions of Chhattisgarh State Electricity Board Transfer Scheme Rules 2010**

**Rs. In Crores**

| Sl. No. | Particulars | Final Opening Balance of Successor Companies as on 01.01.2009 | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | Consolidated Balance Sheet of erstwhile CSEB as on 31.12.2008 | Adjust-ment | CSPGCL | CSPTCL | CSPDCL | CSPHCL |
| A | **ASSETS** | | | | | | |
| 1 | Fixed Assets | 6,252.97 | 4.73 | 3,614.93 | 884.21 | 1,749.23 | 9.33 |
| 2 | Less: Depreciation | 1,798.46 | - | 914.73 | 236.41 | 646.74 | 0.58 |
| 3 | Net Assets (1-2) | 4,454.51 | 4.73 | 2,700.20 | 647.80 | 1,102.49 | 8.75 |
| 4 | CWIP | 2,020.05 | (117.83) | 560.07 | 660.99 | 681.16 | - |
| 5 | Intangible and other Assets | 8.87 | - | 8.87 | - | - | - |
| 6 | Investment in subsidiary company | - | - | - | - | - | 3,760.27 |
| 7 | Investment | 272.69 | 393.71 | 74.08 | 15.97 | 84.42 | 491.93 |
| 8 | Stock | 219.91 | 1.51 | 178.88 | 8.54 | 29.24 | 4.76 |
| 9 | Receivable against supply of power | 1,151.02 | - | - | - | 1,151.02 | - |
| 10 | Cash & Bank | (67.85) | - | 4.99 | 0.19 | 23.11 | (96.14) |
| 11 | Inter Company Receivable/Payable | - | - | (38.28) | (10.56) | (47.23) | 96.07 |
| 12 | Loans & Advance | 1,050.63 | - | 503.12 | 134.44 | 411.11 | 1.96 |
| 13 | Sundry Receivable | 216.39 | 53.25 | (12.24) | 1.37 | 63.49 | 217.02 |
| 14 | Security Deposits from Consumers. | (472.89) | - | - | - | (472.89) | - |
| 15 | Other Current Liabilities | (2,196.82) | 157.89 | (729.18) | (262.77) | (1,038.26) | (8.72) |
| 16 | Subsidy Receivable from Government | 669.01 | (253.68) | 133.31 | 41.54 | 240.48 | - |
| | **Total Assets (3-16)** | **7,325.52** | **239.58** | **3,383.82** | **1,237.51** | **2,228.14** | **4,475.90** |

| B | LIABILITIES | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | Funds from State Govt.– a. Loan | 740.78 | (136.78) | 296.62 | 92.44 | 214.94 | - |
| | b. Equity | 23.12 | (23.12) | | | | |
| 2 | Contributions, Grants and Subsidies Towards Cost | 1,345.75 | (1,241.96) | - | 103.79 | - | - |
| 3 | Reserve & Reserve Funds | 178.47 | (178.47) | - | - | - | - |
| 4 | Surplus | 2,914.97 | 1,560.92 | 1,230.26 | 749.05 | 1,780.96 | 715.62 |
| 5 | Total Shareholder Equity (1b+3+4) | 3,116.56 | 1,359.33 | 1,230.26 | 749.05 | 1,780.96 | 4,475.90 |
| 6 | Payments Due on Capital Liabilities | 504.29 | (117.25) | 181.02 | 56.43 | 149.58 | - |
| 7 | Capital Liabilities | 1,618.14 | 376.24 | 1,675.92 | 235.80 | 82.66 | - |
| | Total Liabilities (1a+2+5+6+7) | **7,325.52** | **239.58** | **3,383.82** | **1,237.51** | **2,228.14** | **4,475.90** |

( ) Entries indicates negative.

---

नया रायपुर, दिनांक 10 अप्रैल 2018

क्रमांक 1145/आर-66/2016/13/2.—छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर जनरेशन कंपनी लिमिटेड के अंतर्नियमों की कंडिका-77 में प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुये राज्य शासन एतद्द्वरा श्री के. आर. सी. मूर्ति, रीजनल एक्जीक्यूटिव डायरेक्टर (साऊथ) एन.टी.पी.सी. लिमिटेड को कार्यभार ग्रहण करने की तारीख से तीन वर्ष तक अथवा आगामी आदेश पर्यन्त डायरेक्टर, छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर जनरेशन कंपनी लिमिटेड, रायपुर के पद पर नियुक्त करता है.

2. श्री के. आर. सी. मूर्ति उपरोक्त कंपनी के डायरेक्टर को कार्यभार ग्रहण करने की तारीख से 03 वर्ष तक अथवा आगामी आदेश पर्यन्त अंतर्नियम की कंडिका-78 में प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन आगामी आदेश तक प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर जनरेशन कंपनी लिमिटेड, रायपुर के पद पर नियुक्त करता है.

3. नियुक्ति की सेवा शर्तें पृथक से जारी की जावेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अरविंद कुमार भार्गव,** अवर सचिव.

---

# आदिम जाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग

## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 6 मार्च 2018

क्रमांक एफ-19-06/2016/25-2.—श्री विकास मरकाम, सदस्य छत्तीसगढ़ राज्य अनुसूचित जनजाति आयोग को राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ राज्य अनुसूचित जनजाति आयोग (संशोधन) अधिनियम, 2017 की धारा 3 की उप-धारा 2 (क) के तहत उपाध्यक्ष पदनामित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एम. एम. मिंज,** संयुक्त सचिव.

## महिला एवं बाल विकास विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 17 मार्च 2018

क्रमांक एफ 1-11/2010/मबावि/50.—बाल अधिकार संरक्षण आयोग अधिनियम, 2005 (क्र. 4 सन् 2006) की धारा 18 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुये, इस विभाग के आदेश क्रमांक एफ 1-11/2010/मबावि/50, दिनांक 31 मार्च, 2017 द्वारा गठित चयन समिति द्वारा की गई अनुशंसा के आधार पर तथा इस विभाग के आदेश क्रमांक एफ 1-11/2010/मबावि/50, नया रायपुर, दिनांक 27 जनवरी, 2018 के अनुसरण में राज्य सरकार, एतद्द्वारा, उक्त अधिनियम की धारा 17 की उप-धारा (2) के अनुसार अध्यक्ष एवं अन्य सदस्य के रूप में निम्नलिखित की नियुक्ति करती है, जो 27 जनवरी 2018 से प्राभावी होगी, अर्थात् :—

| स. क्र. (1) | नाम (2) | अध्यक्ष/सदस्य (3) |
|---|---|---|
| 1. | श्रीमती प्रभा दुबे, रायपुर | अध्यक्ष |
| 2. | श्री अंकित ओझा, दुर्ग | सदस्य |
| 3. | श्री अरविन्द कुमार जैन, कांकेर | सदस्य |
| 4. | श्री दिलीप कुमार कौशिक, बिलासपुर | सदस्य |
| 5. | श्रीमती इंदिरा जैन, रायपुर | सदस्य |
| 6. | श्रीमती मीनाक्षी तोमर, दुर्ग | सदस्य |
| 7. | सुश्री टी. आर. श्यामा, रायगढ़ | सदस्य |

उक्त अधिनियम की धारा 19 की उप-धारा (1) के अनुसार, अध्यक्ष और सदस्य, उस तारीख से, जिसको, वे अपना पदभार ग्रहण करते हैं, तीन वर्ष की अवधि के लिये पद धारण करेंगे. धारा 20 के अनुसार अध्यक्ष और सदस्यों को संदेय वेतन और भत्ते तथा उनकी सेवा के अन्य निबंधन एवं शर्तें वे होंगी, जो राज्य सरकार द्वारा विहित की जाएं. अध्यक्ष/सदस्य, बाल अधिकार संरक्षण आयोग अधिनियम, 2005 तथा छत्तीसगढ़ बाल अधिकार संरक्षण आयोग नियम, 2009 में उल्लिखित प्रावधानों के प्रकाश में अपने कर्तव्यों तथा दायित्वों का निर्वहन करेंगे.

No. F 1-11/2010/wcd/50.—In exercise of the powers conferred by Section 18 of the commissions for Protection of, child Rights Act, 2005 (No. 4 2006), on the recommendations made by the Selection committee constituted vide this Department's Order No. F 1-11-2010/WCD/50, dated 31st March 2017, and in pursuance of this department's Order No. F 1-11/2010/WCD/50, Naya Raipur, dated 27th January, 2018, the State Government, hereby, appoints the following as the chairperson and other members in accordance with sub-section (2) of Section 17 of the said Act with effect from 27th January, 2018 namely :—

| S. No. (1) | Name (2) | Chairperson/Member (3) |
|---|---|---|
| 1. | Smt. Prabha Dubey, Raipur | Chairperson |
| 2. | Shri Ankit ojha, Durg | Member |
| 3. | Shri Arvind Kumar Jain, Kanker | Member |
| 4. | Shri Dilip Kumar Kaushik, Bilaspur | Member |
| 5. | Smt. Indra Jain, Raipur | Member |
| 6. | Smt. Meenakshi Tomar, Durg | Member |
| 7. | Miss T.R. Shyama, Raigarh | Member |

As per sub-section (1) of Section 19 of the Said Act the Chairperson and Member shall hold office as Such for a term of three years from the date on which he/she assumes office. As per Section 20 the salaries and allowances

payable to and other terms and conditions of service of the Chairperson and Members shall be such as may be prescribed by the State Government. The Chairperson/member shall perform their duties and responsibilities in the light of the provisions mentioned in the Commissions for Protection of Child Rights Act, 2005 and Chhattisgarh for Protection of Child Rights Rules, 2009.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एम. गीता,** सचिव.

---

## वन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 12 अप्रैल 2018

क्रमांक एफ 7-8/2013/10-2 (पार्ट).—भारतीय वन अधिनियम, 1927 (1927 का सं. 16) की धारा 4 की उपधारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, यह घोषित करती है कि नीचे उल्लेखित अनुसूची के कॉलम (4) एवं (5) में क्रमशः यथा दर्शित निम्नलिखित खसरा नम्बर एवं क्षेत्र की भूमि को, उक्त अनुसूची के कॉलम (6) में यथा विनिर्दिष्ट अवस्थिति एवं सीमाओं के भीतर आरक्षित वन के रूप में गठित करने का विनिश्चय किया गया है और उक्त अनुसूची में समाविष्ट किसी भूमि में या उस पर अथवा किसी वनोपज में या उस पर किसी व्यक्ति के पक्ष में कथित रूप से विद्यमान किसी अधिकार की विद्यमानता, प्रकृति एवं सीमा की जांच और निर्धारण के लिये तथा उक्त अधिनियम के अध्याय-दो के उपबंधों के अनुसार उसका निराकरण करने के लिये अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), छुरिया उप-खण्ड को वन व्यवस्थापन अधिकारी के रूप में कार्य करने हेतु नियुक्त करती है, अर्थात् :—

### अनुसूची

**जिला- राजनांदगांव, वन मंडल- राजनांदगांव, तहसील-छुरिया, वन परिक्षेत्र - बाघनदी**

| स. क्र. | वन खण्ड का नाम | पटवारी हल्का नं. एवं राजस्व ग्राम, जहां वन खण्ड अवस्थित है | खसरा नं. | क्षेत्रफल हेक्टेयर में | अवस्थिति/सीमाएं | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | |
| 1. | कल्लू बंजारी | प.ह.नं. 25 एवं कल्लू बंजारी | 02<br>03 | 4.733<br>0.840 | **उत्तर :-** | राजस्व भूमि की सीमा रेखा, अस्थायी मुनारा क्र. 01 से 04 एवं 12, 13. |
| | | | 04 | 5.367 | **पूर्व :-** | छुरिया से कल्लू बंजारी मार्ग, अस्थायी मुनारा क्र. 05, 06, 07. |
| | | | | | **दक्षिण :-** | राजस्व भूमि की सीमा रेखा, अस्थायी मुनारा क्र. 08, 09, 10. |
| | | | | | **पश्चिम :-** | राजस्व भूमि की सीमा रेखा, अस्थायी मुनारा क्र. 11, 12. |
| | | **कुल योग** | **03** | **10.94** | | |

No. F 7-8/2013/10-2 (Part).— In exercise of the powers conferred by sub-section (1) of Section 4 of the Indian Forest Act, 1927 (No. 16 of 1927), the State Government, hereby, declares that it has been decided to constitute the following land with khasra number and area as shown in column (4) and (5) respectively of the Schedule mentioned

below and within such situation and limits as specified in column (6) of the said Schedule as Reserved Forest and, appoints the Sub-Divisional Officer (Revenue), Chhuria Sub-Division to act as the Forest Settlement-Officer to inquire into and determine the existence, nature and extent of rights alleged to exist in favour of any person in or over any land comprised in the said schedule or in or over any forest-produce and to deal with the same in accordance with the provisions of Chapter-II of the said Act, namely :—

SCHEDULE

**District — Rajnandgaon, Forest Division — Rajnandgaon, Tehsil — Chhuria, Forest Range — Baghnadi**

| S. No. | Name of Forest Block | Patwari Halka No. and Revenue Village where Block situated | Khasra No. | Area in Hectare | Situation/Limit | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | |
| 1. | Kallu Banjari | P. H. No. 25 and Kallu Banjari | 02<br>03<br>04 | 4.733<br>0.840<br>5.367 | **North :—** | Boundary Line of Revenue Land, Temporary Pillar No. 01 to 04 and 12, 13. |
| | | | | | **East :—** | Chhuria to Kallu Banjari Road, Road, Temporary Pillar No. 05, 06, 07. |
| | | | | | **South :—** | Boundary Line of Revenue Land, Temporary Pillar No. 08, 09, 10. |
| | | | | | **West :—** | Boundary Line of Revenue Land, Temporary Pillar No. 11, 12. |
| | | **G. Total** | **03** | **10.94** | | |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अतुल कुमार शुक्ल,** सचिव.

# आवास एवं पर्यावरण विभाग

## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 15 मार्च 2018

क्रमांक एफ 7-06/2011/32 पार्ट-2.—जिला सरगुजा के अंतर्गत रघुनाथपुर निवेश क्षेत्र की सीमाओं में छत्तीसगढ़ भूमि विकास नियम, 1984 लागू करने संबंधी इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 13-2-2018, में अंकित "रघुनाथपुर निवेश क्षेत्र" के स्थान पर "रघुनाथपुर निवेश क्षेत्र" पढ़ा जाये.

नया रायपुर, दिनांक 22 मार्च 2018

क्रमांक एफ 7-36/2017/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 की धारा 19 की उपधारा (1) में प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए, राज्य शासन, आयुक्त सह संचालक, द्वारा उक्त अधिनियम की धारा 18 की उपधारा (3) के प्रावधानों के तहत् प्रस्तुत खरसिया विकास योजना (प्रारूप) 2031 का अनुमोदन करती है. खरसिया विकास योजना, (प्रारूप) 2031 उक्त अधिनियम की धारा 19 की उपधारा (4) के उपबंधों के अनुसार छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशित की जा रही है.

2. खरसिया विकास योजना (प्रारूप) 2031 की प्रति निम्नलिखित कार्यालयों में कार्यालयीन समय में निरीक्षण हेतु उपलब्ध रहेगी :—

1. उप-संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, क्षेत्रीय कार्यालय, रायगढ़ (छ.ग.)

2. मुख्य नगर पालिका अधिकारी, नगर पालिका परिषद्, खरसिया (छ.ग.)

3. कलेक्टर, रायगढ़ (छ.ग.)

3. छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 की धारा 19 की उपधारा (5) के प्रावधानों के तहत छत्तीसगढ़ राजपत्र में उक्त सूचना के प्रकाशन के दिनांक से खरसिया विकास योजना (प्रारूप) 2031 प्रभावशील होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेजीना टोप्पो,** अपर सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 22 मार्च 2018

क्रमांक एफ 7-36/2017/32.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में खरसिया विकास योजना (प्रारूप) 2031 इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 22-03-2018 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेजीना टोप्पो,** अपर सचिव.

Naya Raipur, the 22nd March 2018

No. F 7-36/2017/32.—In exercise of the powers conferred by sub-section (1) of section 19 of Chhattisgarh Nagar Tatha Gram Nivesh Adhiniyam, 1973, the State Government hereby accord approval to the Kharsia Development Plan (Droft) 2031 submitted by Commissioner cum Directorate under sub section (3) of section 18 of said Adhiniyam. Khairagarh Development Plan (Droft) 2031 is being published in "Chhattisgarh Rajpatra" for as required by sub-section (4) of section 19 of the said Adhiniyam.

2. The copy of the approved Kharsia Development Plan (Droft) 2031 shall be available during office hours for inspection in the following offices :—

1. Diputy Director, Town & Country Planning Regional Office Raigarh (C.G.)

2. Chief Municipal Officer, Municipality Parishad, Kharsia (C.G.)

3. Collector, Raigarh (C.G.)

3. The Kharsia Development Plan (Droft) 2031 shall come into operation from the date of publication of the said notice in Chhattisgarh Rajpatra as per the provision of sub-section (5) of section 19 of Chhattisgarh Nagar Tatha Gram Nivesh Adhiniyam, 1973.

By order in the name of Governor of Chhattisgarh,
REGINA TOPPO, Addl. Secretary.

नया रायपुर, दिनांक 23 मार्च 2018

क्रमांक एफ 7-4/2018/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उपधारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए जेठा निवेश क्षेत्र जिला जांजगीर-चांपा का गठन करता है, जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित् की गई है :—

अनुसूची

**जेठा निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

**उत्तर में** : ग्राम सरवानी ब, सकरेली ब, भुरसीडीह, खुंटादरहा, पासीद एवं नंदौरकला ग्रामों की उत्तरी सीमा तक.

**पूर्व में** : ग्राम नंदौरकला, भद्रीपाली, पोरथा, साजाडेरा एवं परसदाकलॉ ग्रामों की पूर्वी सीमा तक.

**दक्षिण में** : ग्राम परसदाकलॉ, लवसरा, बेलहाडीह एवं डेरागढ़ ग्राम की दक्षिणी सीमा तक.

**पश्चिम में** : ग्राम डेरागढ़, रानीगांव, सकरेली ब एवं सरवानी ब ग्रामों की पश्चिमी सीमा तक.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेजीना टोप्पो,** अपर सचिव.

---

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 24 अप्रैल 2018

क्रमांक एफ 20-12/2018/11/6.—चूंकि राज्य शासन को यह समाधान हो गया है एवं लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है.

राज्य में स्टार्टअप हेतु Intellectual Property (IP) एवं पेटेंट संबंधी ज्ञान महत्वपूर्ण है.

अतः Intellectual Property Rights (IPR) एवं पेटेंट से संबंधित आवेदन की प्रक्रिया व अन्य जानकारियों से उद्यमियों को अवगत कराने तथा आवश्यकतानुसार उनकी मदद करने हेतु राज्य शासन एतद्द्वारा निम्नानुसार Intellectual Property Rights & Patent Support Centre घोषित करता है :—

1. उद्योग संचालनालय छ.ग. उद्योग भवन, रायपुर
2. छत्तीसगढ़ स्टेट इण्डस्ट्रियल डेव्हलपमेंट कार्पोरेशन लि., रायपुर
3. छत्तीसगढ़ विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी परिषद्, रायपुर
4. वाष्पयंत्र निरीक्षकालय, उद्योग भवन, रायपुर
5. राज्य के समस्त जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र

2. उपरोक्त कार्यालय अपने वर्तमान कार्यों के साथ-साथ Intellectual Property Rights & Patent Support Centre के कार्यों का निर्वहन करेंगे.

3. उपरोक्त केन्द्रों का कार्य CIPAM, DIPP की वेबसाईट http://cipam.gov.in/know-your-ip-offices/ में उपलब्ध मार्गदर्शी सिद्धांतों के अनुसार उद्यमियों को Intellectual Property Rights (IPR) एवं पेटेंट से संबंधित कार्यों के लिये मार्गदर्शन प्रदान करना तथा आवश्यकतानुसार अन्य सहयोग देना होगा.

4. केन्द्रों के संपर्क पते परिशिष्ट-01 अनुसार है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. छबलानी,** विशेष सचिव.

परिशिष्ट–01

**Intellectual Property (IP) एवं Intellectual Property support Centre की सूची**

| क्र. | केन्द्रों के नाम | दूरभाष नंबर | ई–मेल आईडी |
|---|---|---|---|
| 1. | उद्योग संचालनालय छ0ग0, उद्योग भवन, रायपुर | 0771-2583652-54 | dtic-directorate.cg@gov.in |
| 2. | छत्तीसगढ़ स्टेट इण्डस्ट्रियल डवेलपमेंट कार्पोरेशन लि0, उद्योग भवन, रायपुर | 0771-6002071-73 | csidc.cg@gov.in |
| 3. | छत्तीसगढ़ विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी परिषद, विधानसभा रोड, सड्डू, रायपुर | 0771-2972940 | dgccost@gmail.com |
| 4. | वाष्पयंत्र निरीक्षकालय, उद्योग भवन, रायपुर | 0771-2227798 | boilers.cg@nic.in |
| 5. | मुख्य महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, रायपुर | 0771-2426450/ 2427658 | dtic-raipur.cg@gov.in |
| 6. | मुख्य महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, दुर्ग | 0788-2323640/2323418 | dtic-durg.cg@gov.in |
| 7. | मुख्य महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, बिलासपुर | 07752-250083/ 250082 | dtic-bilaspur.cg@gov.in |
| 8. | मुख्य महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, रायगढ़ | 07762-222914/2253340 | dtic-raigarh.cg@gov.in |
| 9. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, महासमुन्द | 07723-223373 | dtic-mahasamund.cg@gov.in |
| 10. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, धमतरी | 07722-232966 | dtic-dhamtari.cg@gov.in |
| 11. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, राजनांदगांव | 07744-224134 | dtic-rajnandgaon.cg@gov.in |
| 12. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, कबीरधाम | 07741-233174 | dtic-kabirdham.cg@gov.in |
| 13. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, जगदलपुर, जिला–बस्तर | 07782-205399/ 228157 | dtic-jagadalpur.cg@gov.in |
| 14. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, द0ब0 दंतेवाड़ा | 07856-252923 | dtic-dantewada.cg@gov.in |
| 15. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, उ0ब0 कांकेर | 07868-241060/ 241064 | dtic-kanker.cg@gov.in |
| 16. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, जांजगीर–चांपा | 07819-244201 | dtic-janjgir.cg@gov.in |
| 17. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, कोरबा | 07759-225643 | dtic-korba.cg@gov.in |
| 18. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, जशपुर | 9425262623 | dtic-jashpur.cg@gov.in |
| 19. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, अम्बिकापुर, जिला–सरगुजा | 07774-222704/ 236106 | dtic-surguja.cg@gov.in |
| 20. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, मनेन्द्रगढ़, जिला–कोरिया | 07771-242725 | dtic-koriya.cg@gov.in |
| 21. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, बीजापुर | 07853-220362 | dtic-bijapur.cg@gov.in |
| 22. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, नारायणपुर | 07781-252341 | dtic-narayanpur.cg@gov.in |
| 23. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, बलरामपुर | 9406045241 | dtic-balrampur.cg@gov.in |
| 24. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, मुंगेली | 07755-264176 | dtic-mungeli.cg@gov.in |
| 25. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, कोण्डागांव | 07786-242756 | dtic-kondagaon.cg@gov.in |
| 26. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, बालोद | 07749-223948 | dtic-balod.cg@gov.in |
| 27. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, बेमेतरा | 07824-206005 | dtic-bemetara.cg@gov.in |
| 28. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, बलौदाबाजार–भाटपारा | 07727-222131 | dtic-balodabazar.cg@gov.in |
| 29. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, गरियाबंद | 07706-241268 | dtic-gariaband.cg@gov.in |
| 30. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, सुकमा | 07864-284466 | dtic-sukma.cg@gov.in |
| 31. | महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, सूरजपुर | 9826765733 | dtic-surajpur.cg@gov.in |

# गृह-सी विभाग
## (विभागीय परीक्षा प्रकोष्ठ)
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 24 अप्रैल 2018

**विभागीय परीक्षा माह अगस्त, 2018 का सूचना तथा कार्यक्रम**

क्रमांक एफ-09-57/गृह-सी/परीक्षा/2018.—छत्तीसगढ़ शासन के उन अधिकारियों के लिए (जिनके लिये विभागों द्वारा विभागीय परीक्षा निर्धारित की गई हो) विभागीय परीक्षा बुधवार, दिनांक 01 अगस्त, 2018 से 07 अगस्त, 2018 तक रायपुर/बिलासपुर/बस्तर (जगदलपुर) तथा सरगुजा (अंबिकापुर) संभाग के आयुक्तों द्वारा नियत किये जाने वाले स्थानों में निम्नांकित कार्यक्रमों के अनुसार होगी. नीचे सूची में दर्शाये अनुसार संबंधित विभाग/विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्ष अपनी जानकारी उपरोक्तानुसार अपने परीक्षा केन्द्रों के आयुक्तों को उपलब्ध करायें.

**बुधवार, दिनांक 01-08-2018**

| क्रमांक (1) | प्रश्न पत्र (2) | समय (3) |
|---|---|---|
| 1. | पहला प्रश्न पत्र दाण्डिक विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) भू-अभिलेख एवं राजस्व विभाग के अधिकारियों के लिए. | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 2. | पंजीयन विधि तथा प्रक्रिया पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (केवल अधिनियम तथा नियम की पुस्तकों सहित). | |
| 3. | विधि तथा प्रक्रिया-उत्पादन शुल्क/आबकारी विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| 4. | विधि तथा प्रक्रिया-विक्रय कर विभाग के अधिकारियों के लिये (केवल नियमों की पुस्तकों सहित). | |
| 5. | पहला प्रश्न पत्र-सहकारिता (बिना पुस्तकों के) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 59. | विद्युत संबंधी विधियां-ऊर्जा विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| | **बुधवार, दिनांक 01-08-2018** | |
| 6. | दूसरा प्रश्न पत्र-दाण्डिक विधि तथा प्रक्रिया दाण्डिक मामलों में आदेश/निर्णय का लिखा जाना भू-अभिलेख विभाग एवं राजस्व विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 02.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 7. | दूसरा प्रश्न पत्र सहकारिता तथा सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 8. | समाज कल्याण (बिना पुस्तकों के), समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 60. | भू-योजना तथा विद्युत सुरक्षा-ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |

**गुरूवार, दिनांक 02-08-2018**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 9. | पहला प्रश्न पत्र-प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) भाग-''ए'' आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 10. | पहला प्रश्न पत्र प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) राजस्व भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये भाग-''बी''. | |
| 11. | पहला प्रश्न पत्र प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) राजस्व भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये भाग-''सी''. | |
| 12. | उद्योग विभाग संबंधी अधिनियम तथा नियम उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 13. | प्रश्न पत्र-खनिज प्रबंध (पुस्तकों सहित) (नैसर्गिक संसाधन) खनिज साधन विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 14. | लेखा तथा कार्यालयीन प्रक्रिया-प्रथम प्रश्न पत्र पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 61. | विद्युत संस्थापनायें, ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 66. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा (बिना पुस्तकों के), सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के लिये. | |
| | **गुरूवार, दिनांक 02-08-2018** | |
| 15. | दूसरा प्रश्न पत्र-प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) राजस्व भू-अभिलेख आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 02.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 16. | प्रक्रिया विकास योजनाओं राज्यों के साधनों राज्य के नियम पुस्तिकाओं आदि का ज्ञान उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| 17. | तीसरा प्रश्न पत्र बैंकिंग (बिना पुस्तकों के) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 18. | समाज शिक्षा (बिना पुस्तकों के) समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 19. | लेखा तथा कार्यालयीन प्रक्रिया-द्वितीय प्रश्न पत्र पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| 62. | लेखा व स्थापना, ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 67. | द्वितीय प्रश्न पत्र-लेखा, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये. (पुस्तकों सहित) | |

**शुक्रवार, दिनांक 03-08-2018**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 20. | तीसरा प्रश्न पत्र-प्रशासनिक, राजस्व विधि तथा प्रक्रिया, राजस्व के मामले में आदेश का लिखा जाना राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 21. | पुस्तपालन तथा कर निर्धारण विक्रयकर विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| 22. | प्रश्न पत्र प्रथम, वन विधि (बिना पुस्तकों के), सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |
| 23. | पहला प्रश्न पत्र-प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) वन क्षेत्रपालों के लिये. | |
| 24. | पुलिस अधिकारियों की "व्यावहारिक शाखा" प्रश्न-पत्र. | |
| 63. | स्विच गेयर तथा संरक्षण, ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्रियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 68. | तृतीय प्रश्न पत्र महिला कल्याण एवं सशक्तिकरण, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |

**शुक्रवार, दिनांक 03-08-2018**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 25. | कार्यालयीन संगठन तथा प्रक्रिया- विक्रयकर विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 02.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 26. | सिविल विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 27. | पुलिस अधिकारियों की "पुलिस शाखा" प्रश्न-पत्र (बिना पुस्तकों के). | |
| 28. | दूसरा प्रश्न पत्र-सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |
| 29. | तीसरा प्रश्न पत्र-सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) वन क्षेत्रपालों के लिये. | |
| 30. | स्थानीय शासन अधिनियम तथा नियम (बिना पुस्तकों के) पंचायत विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 31. | चौथा प्रश्न पत्र-सहकारी लेखा तथा परीक्षण (बिना पुस्तकों के) भाग-1, लेखा एवं भाग-2, सहकारिता लेखा परीक्षण सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 32. | समाज शास्त्र (पुस्तकों सहित), आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 64. | विद्युत रोधन समन्वय तथा परिसंकट ग्रस्त इंशूलेशन को-आर्डिनेशन व हजार्ड् एम. एरिया ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री (वि.सु.) के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 69. | चतुर्थ प्रश्न पत्र-बाल संरक्षण, देखभाल, कल्याण एवं विकास सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |

**शनिवार, दिनांक 04-08-2018**

| (1) | (2) | (3) |
| --- | --- | --- |
| 33. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा (बिना पुस्तकों के) सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, नायब तहसीलदारों तथा राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों/कर्मचारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 34. | प्रश्न पत्र प्रथम-लेखा (बिना पुस्तकों के) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 35. | प्रश्न पत्र प्रथम-लेखा (बिना पुस्तकों के) पंचयत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 36. | प्रश्न पत्र-न्यायिक शाखा (बिना पुस्तकों के) पुलिस विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 37. | लेखा (पुस्तकों सहित) उत्पाद शुल्क/आबकारी विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 38. | लेखा (लेखा पुस्तकों सहित) आर्थिक एवं सांख्यिकी विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 39. | लेखा (पुस्तकों सहित) उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 40. | लेखा (पुस्तकों सहित) नैसर्गिक संसाधन विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| | **शनिवार, दिनांक 04-08-2018** | |
| 41. | लेखा (पुस्तकों सहित) जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 02.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 42. | द्वितीय प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित) डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, नायब तहसीलदारों, राजस्व तथा भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों/कर्मचारियों के लिये. | |
| 43. | द्वितीय प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 44. | द्वितीय प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| | **रविवार, दिनांक 05-08-2018 को अवकाश** | |
| | **सोमवार, दिनांक 06-08-2018** | |
| 45. | सिविल पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों के लिये प्रश्न-पत्र भाग-1 (बिना पुस्तकों के) पशु चिकित्सा विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 46. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा भाग-1, मत्स्य पालन विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 47. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित) कृषि सेवा कार्यपालन प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय श्रेणी के अधिकारियों के लिये. | |
| 48. | प्रथम प्रश्न पत्र-विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) डेयरी विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 49. | प्रश्न पत्र-द्वितीय छत्तीसगढ़ मूलभूत तथ्य और ग्रामीण विकास, जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |

**सोमवार, दिनांक 06-08-2018**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 50. | द्वितीय प्रश्न पत्र-लेखा (बिना पुस्तकों के), वन क्षेत्रपालों के लिये. | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 65. | पंचायत राज प्रशासन (विधि तथा प्रक्रिया) सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, अधीक्षक भू-अभिलेख, सहायक अधीक्षक भू-अभिलेख, जिला कार्यालय के अधीक्षक, ग्रामीण विकास विभाग के विकास खण्ड अधिकारी, मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत, अनुसूचित जनजाति कल्याण विभाग के जिला संयोजक, क्षेत्र संयोजक, विकास खंड अधिकारी, मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत के लिये. | |
| | **सोमवार, दिनांक 06-08-2018** | |
| 51. | सिविल पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों का लेखा प्रश्न-पत्र भाग-2, पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | दोपहर 02.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 52. | प्रश्न पत्र लेखा भाग-2 मत्स्य पालन विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 53. | सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये किसी मामले में आदेश/प्रतिवेदन लिखने की व्यवहारिक परीक्षा (पुस्तकों सहित). | |
| 54. | तृतीय प्रश्न पत्र प्रक्रिया तथा लेखा (पुस्तकों सहित) सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |
| 55. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (बिना पुस्तकों के) कृषि कार्यपालन प्रथम, द्वितीय तथा तृतीय श्रेणी के अधिकारियों के लिये. | |
| 56. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित), डेयरी विकास विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 57. | प्रश्न पत्र तृतीय अनु. जाति तथा आदिवासी (अनु. जन जनजाति) विकास, जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| | **मंगलवार, दिनांक 07-08-2018** | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 58. | हिन्दी निबंध तथा हिन्दी से अंग्रेजी में अनुवाद सभी विभागों के अधिकारियों के लिये. | |

**नोट :-**

1. सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, राज्य के अधीनस्थ सिविल सेवाओं के सदस्य, भू-अभिलेख कर्मचारियों तथा कलेक्टरों और राजस्व आयुक्तों के कार्यालय के अधीक्षकों को सूचित किया जावे कि विभागीय परीक्षा गृह विभाग द्वारा नये संशोधित नियमों के अन्तर्गत प्रसारित अधिसूचना क्रमांक एफ 3-54/98/दो-ए (3), दिनांक 19-03-99 एवं एफ 3-102/90/दो-ए (3) के पाठ्यक्रम के अनुसार होगी. नये नियमों के अन्तर्गत पंचायत राज प्रशासन विधि एवं प्रक्रिया से संबंधित प्रश्न भी अनिवार्य रूप से रखा गया है.

2. उम्मीदवारों को सूचित किया जावे कि जिन प्रश्न पत्रों में पुस्तकों की सहायता ली जाना है, उन्हें विभागीय परीक्षा के लिये कलेक्टर कार्यालय से पुस्तकें नहीं दी जावेंगी. उन्हें अपनी स्वयं की पुस्तकें लानी होगी.

3. सभी संबंधित विभागों के अधिकारियों/कर्मचारियों को जो परीक्षा में सम्मिलित होने के इच्छुक हों, अपना नाम उचित माध्यम से सीधे अपने विभागाध्यक्षों को भेजना चाहिये. यह भी स्पष्ट किया जावे कि परीक्षार्थी राजपत्रित/अराजपत्रित है, का भी उल्लेख किया जावे.

